# उपदेश-कुसमाञ्जलि ।

लेखक—

गणेशदत्त शर्म्मा वैदिक "इन्द्र"

आगर-निवासी ।

प्रकाशक

हरिदास वैद्य,

२०१ हरीसन रोड, कलकत्ता ।

२०१ हरीसन रोड, के नरसिंह प्रेस में

बाबू रामप्रताप भार्गव द्वारा मुद्रित ।

सन् १९१५

प्रथम वार १०००

मूल्य ।)

# निवेदन ।

प्रिय पाठक गण ! यों तो उपदेश सम्बन्धी कई पुस्तकें हिन्दी-भाषा में प्रकाशित हो चुकी हैं ; तथापि यह "उपदेश-कुसुमाञ्जलि" अति परिश्रम के साथ संग्रह कर, आप लोगों की सेवा में उपस्थित होता हूँ ।

... आप अपनावेंगे । उपदेशों के विषय में अधिक हुए अपनी जीवन-नौका संसार-महोदधि... चाहिये ।

(३) जो इस अद्भुत संसारके सच्चे स्वरूप को देखेगा, उससे ईश्वर छिपा न रहेगा । ... उदार

(४) संसार के अनर्थों से छिपकर दुष्कर्म ...

ऐसा (१७) किसीसे बैर-भाव न करो ; क्योंकि संसार तुम्हारा और तुम संसार के हो । ... ( ... )

(१८) आत्म-विश्वास और ईश्वरीय विश्वास को दृढ़ करो ।

(१९) संसार को सुधार करो । सुधार का अर्थ बिगड़ी को बनाने का है, न कि प्राचीनता को दूर करने का । अच्छी अच्छी बातोंका विचार जीवित

रखने तथा बुरी बातों का समूल नष्ट करने का प्रयत्न करना चाहिये। यही सुधार कहाता है।

(२०) प्राचीन तथा अर्वाचीन समयमें बहुत अन्तर है। प्राचीन समय की आवश्यकताएँ हमारे पूर्वजोंने पूरी की थीं और इस समय की आवश्यकताएँ पूरी करना हमारा कर्तव्य है।

(२१) क्या हम कुछ नहीं कर सकते ? नहीं, हमारी कठिनाइयों पर विजय पाने की कोशिशें हमें ही करनी चाहियें।

(२२) सर्वदा यह बात ध्यानमें रखनी चाहिये, कि हम कोई भी कार्य्य प्रशंसाके हेतु नहीं कर रहे हैं; किन्तु संसारके उपकारके हेतु करते हैं। इसमें हमें जितने कष्ट, जितनी यातनाएँ, अपमान, दण्ड एवं कठिनाइयाँ भोगनी पड़ें, उन्हें धीरता-पूर्वक सहन करना चाहिये; तभी हम विजय प्राप्त करनेमें समर्थ हो सकेंगे, अन्यथा नहीं।

(२३) मनुष्य को उचित है कि एक एक की सहायता करे; ऐसा करनेसे सुख और आनन्द का सञ्चार होता है।

(२४) सबसे प्रेम रखना चाहिये। प्रेमके द्वारा संसार की सैकड़ों बाधाएँ तथा कठिनाइयाँ सहज ही में दूर हो सकती हैं।

(२५) जो अपनी बुद्धिको वशमें नहीं रख सकता, वह इस संसार-सागरमें कोई भी बड़ा कार्य करने योग्य नहीं।

(२६) मनुष्यको चाहिये कि किसी की हानि देखकर प्रसन्न न हो, या किसी का अभ्युदय देखकर जले नहीं। ऐसा करनेवाले पुरुष का आदर्श जीवन बेकार हो जाता है।

(२७) कभी किसी मनुष्यको अपनी वर्त्तमान स्थिति पर खिन्नचित्त तथा व्याकुल न रहना चाहिये; किन्तु धैर्य तथा विचार पूर्वक अपनी दशा सुधारने का यत्न करना चाहिये।

(२८) जो जिस सम्बन्धके कारण, जितने प्रेम व कृपा का अधिकारी है उससे उतना ही प्रेम करो। कम या अधिक करने से हानि होने की सम्भावना है।

(२९) मनुष्य को उचित है कि हर एक कार्य में समता का विचार रखे। विषमतासे प्रत्येक कार्य बिगड़ जाता है।

(३०) एक समयमें एक ही काम करो। कई अधूरे कार्य करनेकी अपेक्षा एक पूरा करना अच्छा है।

(३१) दुनिया न तो योग्यता देखती है और न यह देखती है कि कितना समय लगा; दुनिया कार्य की सफलता देखती है।

( ३२ ) आवश्यकता से अधिक की तलाशमें अपने आपको कष्ट न दो।

( ३३ ) जिस वस्तु की आवश्यकता ही नहीं, उसके पाने को परिश्रम करना व्यर्थ है।

( ३४ ) कार्य को हाथमें लेनेसे पूर्व खूब सोच लो, विचार करने पर यदि वह समझमें आजावे तो प्रारम्भ कर दो और फिर उसे बिना पूरा किये कदापि न छोड़ो।

( ३५ ) कभी अपनी शक्तिसे बाहर काम न करो और न करने का नाम लो। अपने कथन का कार्यसे प्रमाण दो। अर्थात् अपने वचन को पूर्ण करने का सर्वदा विशेष ध्यान रखो।

( ३६ ) दारिद्र्य के भीषण-तापसे मनुष्य को कदापि नहीं घबराना चाहिये।

( ३७ ) मनुष्यको सर्वदा प्रफुल्ल रहना चाहिये और सर्वदा अपने प्रधान कार्य को ओर लक्ष्य रखना चाहिये।

( ३८ ) किसी कार्य को अथवा बात को हाथमें लेनेसे पहिले अन्तिम परिणाम सोच लो; जिस बात या कार्यसे किसी को लाभ न हो, उसे कहने वा करनेसे क्या लाभ ?

( ३९ ) वचन पालना भी नितान्त आवश्यक है।

एक बेर भी वचन भङ्ग हो जाने पर, वचन भङ्ग करने की आदत पड़ जावेगी; अतएव सर्वदा वचन पालन करो।

(४०) "दूसरे की वस्तु हरण करना" ऐसा विचार चित्तमें पैदा होजाना ही घोर पाप है।

(४१) यदि भूलसे दूसरे की वस्तु अपने पास अधिक आगई हो, तो उसे अवश्य लौटा देना चाहिये। इसी प्रकार यदि हमें किसीकी खोई वस्तु मिल जावे तो उसे तलाश करके जिसकी वस्तु है उसे वापिसदे देना चाहिये।

(४२) समाज दो कारणोंसे किया जाता है,—एक तो स्वयं ज्ञान-वृद्धि होती है, दूसरे उस उपार्जित ज्ञान को दूसरों को देनेसे उनका भला होता है।

(४३) या तो बिलकुल चुप ही रहो या चुप रहने से कोई अच्छी बात कहो।

(४४ , या तो सच ही बात कहो, या चुप ही रहो।

(४५) कई मनुष्यों की आदत छोटे बालकों के समान होती है। जैसे बालक कोई सुन्दर वस्तु देख-लेने पर उसके पाने के अर्थ भरसक प्रयत्न करता है; इसी प्रकार कई पुरुषों की आदत होती है कि कोई वस्तु देखते ही उसे पाने को लालायित हो उठते हैं; चाहे उस वस्तु की उन्हें आवश्यकता हो वा न हो, उसे प्राप्त किये बिना उन्हें चैन नहीं पड़ता।

( ४६ ) ज्ञान-प्राप्ति के लिये मनुष्य को शम और दम साधना चाहिये। शम, दम का साधन ही ज्ञान प्राप्ति का सुगम और अलभ्य उपाय है। शम अर्थात् मनको असत्य वाह्य वस्तुओंसे अलग रखना। दम अर्थात् देखने सूँघने की वाह्य इन्द्रियादिकके निरर्थक व्यय को रोकना।

( ४७ ) दुष्टके साथ मित्रता व प्रीति कदापि न करनी चाहिये। अङ्गारा जब गरम होता है तब हाथ को जला देता है और ठण्डा होने पर काले हाथ कर देता है।

( ४८ ) जो बातें हो सकती हैं, वे ही हो सकती हैं और जो नहीं हो सकतीं वे नहीं हो सकतीं। जैसे थलपर गाड़ी चलेगी और जल पर नौका चलेगी। जलपर गाड़ी और थलपर नौका कदापि नहीं चल सकती।

( ४९ ) यदि दुर्जन विद्वान भी हो तो उसे त्यागना ही श्रेय है; जैसे मणियुक्त सर्प को।

( ५० ) जिसका मन सन्तुष्ट है, उसको सब सम्पत्तियाँ मिल जाती हैं।

( ५१ ) मनुष्य को चाहिये कि जहाँ तक होसके क़र्ज़ कभी न लेवे। हिसाब किताब से चलनेवाले पुरुष को क़र्ज़ लेनेका कम मौक़ा आता है। और मौक़ा आने पर इस बात का विशेष ध्यान रखा जावे

कि आगेको क़र्ज़ लेने की आदत न पड़ जावे। अन्य व्यसनों के सदृश यह क़र्ज़-व्यसन भी धीरे धीरे बढ़ जाता है; अतः एक बेर क़र्ज़ लेने पर दूसरी बेर साव-धान होजाओ।

(५२) मनुष्य को उचित है कि पहिला क़र्ज़ अदा करने पर क़र्ज़ ले; किन्तु क़र्ज़में क़र्ज़ कदापि न बढ़ावे; नहीं तो अन्तमें उपहास होता है। दूसरी बात यह भी है कि क़र्ज़ लेना जितना सहज है, देना उतना कठिन भी है।

(५३) जो मनुष्य पराई सम्पति पर आनन्द लूटता है, वह तिरस्कार-योग्य है। परन्तु क़र्ज़ ले लेकर भोग-विलास करने वालेकी गणना, डाका डालनेवाले डाकू से भी अधिक है। क्योंकि डाकूको तो अपने चित्तमें इस दुष्कर्मकी निन्द्यावस्था विदित रहती है; परन्तु ये दूसरे नराधम क़र्ज़ी-डाकू अपना सिर ऊँचा किये रहते हैं।

(५४) जिस मनुष्यकी आमदनी अधिक और ख़र्च कम है, वही धनी है और जिस मनुष्यकी आय २०००) रु० हो और ख़र्च २००१) रु० हो तो वह मनुष्य निस्सन्देह दरिद्री है। जिसकी आमदनी ख़र्चसे अधिक है, चाहे १०) रु० मासिक ही हो, वह ही संसा-रमें धनी है।

(५५) मनुष्य धनी होनेसे ही सुखी और निर्धन होनेसे ही दुखी होते हैं, यह कोई नियम नहीं। कई धनी विद्वान व बुद्धिमान बाहरसे प्रसन्नचित्त आते हैं और घरमें स्त्री, पुत्र, आदिके दुराचरण देख, अपनी मृत्युकी याद करने लगते हैं। और कई दिन भर गेंती, फावड़ा चलाकर तथा टोकरी डालकर, खूनको पसीना कर, घर आते ही अपनी सती साध्वी स्त्री व आज्ञाकारी पुत्रके मुखको देख कर, अपनी दिन भरकी मिहनतको भूल कर, स्वर्गवत आनन्द भोगते हैं।

(५६) बिलाव, भैंसा, भेड़ और काक तथा ओछे मनुष्य पर कदापि विश्वास न करे।

(५७) दुष्ट पुरुष मच्छरके समान सब कार्य करता है। जैसे दुष्ट पैरों पर गिरता है, इसी प्रकार यह भी गिरता है। दुष्ट पीठ पीछे बुराई करता है, वैसे ही यह भी पीठ पर काटता है। जैसे दुष्ट कानके पास मीठी मीठी बातें करता है, वैसे ही यह भी कानके पास विचित्र मधुर शब्द करता है।

(५८ दुष्ट का प्रियवादी होना, विश्वास का कारण नहीं। दुष्ट की जिह्वाके अग्रभागमें अमृत, परन्तु हृदय में हलाहल भरा रहता है।

(५९) सज्जन पुरुष नारियलके समान होते हैं; जैसे ऊपरसे कठोर और भीतरसे कोमल व मुलायम।

दुष्ट बेरके समान होते हैं ; जैसे बेर ऊपरसे ही मन-भावने होते हैं।

(६०) स्त्री-जाति की इज्जत बढ़ानी चाहिये और उन्हें उच्च कक्षा की अधिकारिणी बनाना चाहिये। स्त्री-जातिके हृदयमें एक ऐसी शक्ति पैदा करा देनी चाहिये, जिससे वह सदैव मनुष्य-जातिसे मिलके संसार की सच्ची उन्नति की सहायिका बनी रहे।

(६१) प्रीतिसे कहा हुआ सज्जनों का वचन जितना सुख पहुँचाता है, वैसा शीतल जलके स्नानसे, मोतियों की माला से और चन्दन के लेपसे, धूपके सताये को सुख नहीं पहुँचा सकता।

(६२) गुप्त बातोंको खोलना, धनादिक की याचना, कठोरता, चित्त की चञ्चलता, क्रोध, झूँठ और जूआ ये मित्रताके दूषण हैं।

(६३) पवित्रता, निष्कपटता, दानशीलता, शूरता, सुख-दुखमें समानता, अनुकूलता, प्रीति और सत्यता ये ही मित्रताके गुण हैं।

(६४) चतुरता और सत्यता यह तो बात-चीतसे जाने जाते हैं। नम्रता और शान्तता प्रत्यक्ष जाने जाते हैं।

(६५) दुर्जनोंके मनमें कुछ, बचनमें कुछ और कामोंमें कुछ ; किन्तु सज्जनोंके मनमें, बचनमें, कर्ममें तीनोंमें एक ही बात होती है।

( ६६ ) जिस देशमें सम्मान पूर्वक आजीविका न मिले और कोई मित्र अथवा भाई बन्धु भी न हो, और न विद्याका लाभ हो, उस देश को छोड़ देना चाहिये।

( ६७ ) जीविका, अभय, लज्जा, सज्जनता और उदारता ये जहाँ न हों वहाँ निवास न करे। और जहाँ वैद्य, वेदपाठी, धनवान और स्वच्छ जलवाली नदी न हो, वहाँ भी न रहै।

( ६८ ) ब्राह्मणों को अग्नि, चारों वर्णों को ब्राह्मण, स्त्री को पति, और सबों को अभ्यागत पूज्य है।

( ६९ ) धनसे रहित बुद्धिहीन मनुष्य के सब कार्य्य ग्रीष्म ऋतु की छोटी छोटी नदियोंके समान बिगड़ जाते हैं।

( ७० ) संसारमें जिसके पास धन है, उसीके मित्र और बान्धव हैं।

( ७१ ) दरिद्रता और मरना, इनमें दरिद्रता बुरी है। कारण मरनेका दुःख एक बेर होता है और दरिद्रताका दुःख आजन्म भोगना पड़ता है।

( ७२ ) चिन्ता और चिता इनमेंसे चिन्ता बुरी है। कारण चिता तो मृत देह को ही भस्म करती है, किन्तु चिन्ता सजीव देह को जला देती है।

( ७३ ) आयु, धन, घरका भेद, गुप्त बात, मैथुन, औषधि, तपस्या और अपमान, इन बातोंको यत्नसे गुप्त रखना चाहिये।

( ७४ ) प्रारब्ध के विमुख होने पर, पुरुषार्थ और यत्न करके निष्फल हो जाने पर, धर्मवान दरिद्री मनुष्य को बनके सिवाय और कहाँ सुख की प्राप्ति हो सकती है ?

( ७५ ) जैसे बनके फूल या तो देवताके काम आते हैं या वहीं मुरझाकर रह जाते हैं ; ऐसे ही उदार पुरुषों की रीति होती है।

( ७६ ) धनहीन प्राणोंको आगमें झोंक देना अच्छा, परन्तु मानको त्याग कर कृपणसे माँगना अच्छा नहीं।

( ७७ ) निर्धनतासे मनुष्य को लज्जा आती है ; लज्जासे पराक्रम नष्ट हो जाता है ; पराक्रम नष्ट हो जाने पर अपमान होता है ; अपमानसे दुःख होता है ; दुखसे शोक होता है ; शोकसे बुद्धि नष्ट हो जाती है और बुद्धि के न रहनेसे मनुष्य का नाश हो जाता है। सच है, निर्धनता सब विपत्तियों की जड़ है।

( ७८ ) चुप रहना अच्छा, परन्तु मिथ्या वचन अच्छा नहीं ; नपुंसकता अच्छी परन्तु पर-स्त्री-गमन अच्छा नहीं ; मरजाना अच्छा, परन्तु धूर्त की बात पर विश्वास करना अच्छा नहीं ; सूनी गोशाला अच्छी, प

मरखना बैल अच्छा नहीं; वेश्या स्त्री अच्छी, किन्तु कुलवधू व्यभिचारिणी अच्छी नहीं; बनका वास अच्छा, परन्तु अन्यायी राज्यमें रहना अच्छा नहीं; प्राण छोड़ देना अच्छा, परन्तु दुर्जन का संग अच्छा नहीं; भूखे मरना अच्छा, परन्तु अपमानसे पराये भोजनोंसे अपना पेट पालना अच्छा नहीं।

( ७९ ) हलाहल पीकर मर जाना अच्छा, परन्तु भीख माँग कर पेट भरना अच्छा नहीं।

( ८० ) थोड़ा पढ़कर पण्डिताई, धन देकर मैथुन, पराये आसरेका भोजन, ये तीनों बातें निष्फल होती हैं।

( ८१ ) रोगी, परदेशमें रहने वाला, दूसरेके सहारे भोजन करनेवाला तथा दूसरेके घर सोनेवाला, इनका जीना मरनेके समान है और मरना विश्राम-तुल्य है।

( ८२ ) लोभसे बुद्धि चली जाती है, लोभ तृष्णा को बढ़ाता है और तृष्णासे मनुष्य इस लोक और परलोक दोनोंमें दुःख भोगता है।

( ८३ ) जिसने धनियोंके द्वार पर जाकर समय नहीं बिताया, विरह का दुःख नहीं सहा, कभी दीन वचन मुखसे नहीं निकाले,—ऐसे मनुष्यका जीवन इस संसारमें धन्य है।

( ८४ ) संसारमें प्राणियों पर दया करना ही धर्म

है; निरोग रहना ही सुख है; सत्कार पूर्वक मिलना ही स्नेह और ऊँच नीच सोच कर ही कार्य्य करना पण्डिताई है। विपत्तिके आ जाने पर निर्णय करके कार्य्य करना ही चतुराई है; क्योंकि बिना विचारे करनेसे पद पद पर विपत्तियोंका सामना करना पड़ता है।

(८५) हिंसक पशुओंसे भरे हुए बनमें वृक्षके नीचे रहना; पके हुए फल, फूल, कन्दादि खाकर जल-पान करना तथा घासके बिछौने पर सोना व बल्कल वस्त्र पहिनना अच्छा; परन्तु भाई बन्धुओंमें धनसे हीन होकर रहना अच्छा नहीं।

(८६) संसार रूपी विष वृक्षके दो ही रसीले फल हैं:—एक तो काव्यरूपी अमृतका पान और दूसरे सुजनोंका संग।

(८७) धन धूलि के समान है; यौवन पहाड़ी नदीके समान है; आयु चञ्चल जल-बिन्दुके समान है और जीवन फेनके समान है। इसलिये जो मनुष्य धर्म नहीं करता है, वह बुढ़ापेमें, पश्चात्ताप करता है।

(८८) जिस जिस धनको पृथ्वीमें अधिक नीचे गाड़ता है, वह धन पातालमें जानेके लिये पहिले ही से मार्ग कर लेता है।

(८९) जो मनुष्य धनको देवता, ब्राह्मण, भाई बन्धु आदिके अर्थ नहीं लगाता, उस कृपण का धन या तो जल जाता है या चोर ले जाते हैं वा राजा छीन लेता है; क्योंकि धनकी तीन गति होती हैं—दान, भोग वा नाश। जो न देता है न खाता है उसके धन की तीसरी "नाश" गति ही होती है।

(९०) प्रियवाणीके सहित दान, अहङ्कार रहित ज्ञान, क्षमा-युक्त शूरता और दान-युक्त धन ये चार बातें संसारमें दुर्लभ हैं।

(९१) संचय नित्य करना चाहिये, किन्तु अति सञ्चय अच्छा नहीं।

(९२) चतुर मनुष्य जो वस्तु दुर्लभ है उसकी चाहना नहीं करते और जो वस्तु नष्ट हो गई हो उसका सोच नहीं करते और विपत्ति-कालमें मोह नहीं करते।

(९३) राजा, कुल की बधू, ब्राह्मण, मन्त्री, स्तन, दन्त, केश, मुख और मनुष्य स्थान से अलग हुए शोभा नहीं पाते, यह जान कर मनुष्यको स्थान न त्यागना चाहिये; परन्तु ये कायर मनुष्योंका वचन ठीक नहीं। सज्जन, सिंह और हाथी ये स्थान छोड़कर सुखी हो जाते हैं और कायर पुरुष, काग और मृग ये स्थान पर ही नाश हो जाते हैं।

( ९४ ) वीर और उद्योगी पुरुष को देश विदेश क्या ? अर्थात् जैसा देश वैसा ही विदेश।

( ९५ ) जिस प्रकार मेंडक कूपके पासके पानी भरे गड्ढेमें और पक्षी भरे हुए सरोवरके पास जाते हैं; उसी प्रकार सम्पत्तियाँ स्वयं ही उद्योगी पुरुषके पास चली जाती हैं।

( ९६ ) आये हुए सुख और दुःख दोनों भोगने चाहियें; क्योंकि सुख और दुःख पहिये के समान घूमते रहते हैं।

( ९७ ) उत्साही, आलस्यहीन, कार्य्य की रीति जाननेवाला, सुपूत, क्रीड़ा आदि व्यसनोंसे रहित, शूरवीर, उपकार माननेवाला और परम मित्रतावाला ऐसे पुरुषोंके पास लक्ष्मी आप ही आप चली जाती है।

( ९८ ) जो वीर पुरुष होता है वह बिना धनके ही अति सम्मान पाता है और कृपण, धनयुक्त होने पर भी, सर्वदा तिरस्कार पाता है।

( ९९ ) बदली की छाया, खल की प्रीति, नया अन्न, स्त्रियाँ, यौवन और धन ये थोड़े दिनों तक भोगने योग्य हैं।

( १०० ) जिस प्रकार आकाशमें पक्षी, पृथ्वी पर सिंह, जलमें मगर माँस भक्षण करते है; उसी प्रकार धनवान को सर्वत्र लोग लूटते हैं।

(१०१) धनवानको राजासे, जलसे और अग्निसे और अपने स्वजनोंसे नित्य भय रहता है।

(१०२) महात्मा पुरुषोंका स्नेह मृत्यु तक, क्रोध क्षण मात्र तक, और परित्याग केवल संग रहित होता है; वे कभी किसी को बुराई नहीं करते।

(१०३) सज्जन ही सज्जन की विपत्ति दूर कर सकते हैं; जैसे कीचड़में फँसे हाथी को हाथी ही निकाल सकता है।

(१०४) पृथ्वी पर पुरुषोंमें वही प्रशंसा पाने योग्य है, वही उत्तम सज्जन पुरुष है और वही धन्य है, जिसके पास शरणागत व याचक लोग निराश हो विमुख नहीं जाते।

(१०५) स्वभावसे स्नेह करनेवाला मित्र प्रारब्धसे ही प्राप्त होता है, जो कि विपत्तिमें भी मित्रका साथ नहीं छोड़ता।

(१०६) न तो माता पर, न स्त्री पर, न सगे भाई पर, न पुत्र पर ऐसा विश्वास हो सकता है जैसा कि स्वाभाविक मित्र पर विश्वास होता है।

(१०७) जो निश्चित को छोड़ अनिश्चित पर आसरा करता है, उसके निश्चित कार्य्य नष्ट हो जाते हैं।

(१०८) जो मदिरा पी कर उन्मत्त रहते हैं, जो अपना सारा दिन निरर्थक खेलोंमें बिताते हैं, जो

अपने अवकाशके समय को बुरे व्यसनोंमें लगाते हैं, जो पर-स्त्रीसे बुरी बातें करते हैं, जो दुष्टजनों की संगतिमें रहते हैं, जो वेश्या को अपनी समझ उससे प्रेम करते हैं, जो जुआरियोंके साथ जूआ खेलते हैं,—ऐसे पुरुषोंके पास लक्ष्मी नहीं जाती।

( १०९ ) जो सदाचारी हैं और अपने समयको नष्ट नहीं करते, जो अपना दिवस पुस्तकाध्ययन और अपने कार्यों के करनेमें व्यतीत करते हैं, जो स्वजनोंके साथ प्रेम करते हैं, जो परिमित व्ययतासे रुपये बचा सूद पर देते हैं, जो लोग व्यवसाय करना जानते हैं, जो लोग अपने कामोंको बड़े उत्साहसे करते हैं, जो सज्जन किसी मादक द्रव्यका सेवन न करके अपने मस्तिष्क को स्वस्थ रखते हैं, उनके पास लक्ष्मी आप ही आप आती है।

( ११० ) सर्वदा उदार और कृपालु रहो।

( १११ ) बोलनेके पहिले खूब विचार करो।

( ११२ ) अपने सिद्धान्तों पर दृढ़ रहो।

( ११३ ) अपनी भूल को स्वीकार कर क्षमा माँगो।

( ११४ ) अपने शत्रुसे उदारता का व्यवहार करो।

( ११५ ) अपने व्यवसायमें सत्यतासे काम लो।

( ११६ ) दुखियोंके साथ सहानुभूति रखो।

( ११७ ) अपनी जिह्वा वशमें रखो।

( ११८ ) लोगों की गपशप से कानों को हटाओ।

( ११९ ) धर्म व ईश्वर पर विश्वास रखो।

( १२० ) न्याय करनेसे पहिले सुन लो।

( १२१ ) इधर उधरके भिड़ानेवालों की बातों पर कदापि ध्यान न दो।

( १२२ ) हृदयमें उच्च विचार रखो।

( १२३ ) अपने बड़े भाई को पिता समान समझो।

( १२४ ) परोपकारी बनो।

( १२५ ) मन और इन्द्रियोंको अपने वशमें रखो और क्रोधके वश न होओ।

( १२६ ) सज्जनोंका संग करो।

( १२७ ) सत्य वचन आकाशसे भी बड़ा है।

( १२८ ) निर्दोषीको दोष देना, पृथ्वीसे भी भारी है।

( १२९ ) स्वार्थी पुरुष का हृदय पत्थर से भी कठोर है।

( १३० ) ईर्षा अग्निसे भी अधिक दाहक है।

( १३१ ) सहनशीलता, बर्फ से भी अधिक शीतल है।

( १३२ ) दयावान, समुद्रसे भी अधिक उदार है।

( १३३ ) चुगली करनेवाला, अनाथ बालक से भी अधिक दुखी है।

( १३४ ) चतुर और विद्वान बननेके लिये, चतुर

और विद्वानोंका ही संग करना चाहिये, मूर्खों के संग मे इस लोक और परलोक का हित नहीं होता।

(१३५) मूढ़ लोग उपदेशकी निन्दा करते हैं जैसे मूर्ख रोगी औषधिको कड़वी कह कर सेवन नहीं करते।

(१३६) ईश्वरसे डरना, हमारे कल्याणका कारण है।

(१३७) दूसरोंकी निन्दा, पराये धनका लोभ, दूसरोंसे उपहास, पराये घरमें निवास और अपने दोषोंको त्याग देनेसे प्रशंसा होती है।

(१३८) दया और सत्यताको अपने गलेका हार बनाओ।

(१३९) अपनी बुद्धिको हमें अपनी हितकारिणी बहिन समझना चाहिये; उसकी बिना सलाह लिये कुछ भी न करो।

(१४०) बहुत सोनेसे कोई नींदको नहीं जीत सकता; अग्निमें अधिक ईंधन डालनेसे अग्नि नहीं बुझती; अधिक सुख भोगोंसे तृष्णा नहीं बुझती।

(१४१) अहंकारी आँखें, झूठी जीभ, बुरे विचार वाला मन और भाईसे ईई बैर करनेवाले मनुष्य ईश्वरको बुरे लगते हैं।

(१४२) वही मनुष्य संसारमें जीवित है जिसमें गुण हैं और जिसमें धर्म्म है। धर्म और गुणोंसे ह

मृतक के समान है; क्योंकि कुटुम्ब वाले हर समय उसका मरना ही मनाते हैं।

(१४३) जो व्यभिचारिणी स्त्रीके पास जा सुख उठाना चाहता है, वह उसी पुरुषके समान है जो गोदमें आग ले आग से बचना चाहता है। क्या कोई अङ्गारों पर चले तो उसके पैर नहीं जलेंगे?

(१४४) अभ्यास न करते रहनेसे गुण नष्ट हो जाते हैं; मलिन आचरणोंसे शोभा जाती रहती है। भोजन न पचनेसे रोग बढ़ते हैं और परिश्रम करनेसे दरिद्रता नाश होती है।

(१४५) वेश्याका घर नर्क का द्वार है और वेश्या नर्कका सोपान है।

(१४६) सुशीला स्त्री अपने पतिके लिये मुकुटके समान है।

(१४७) ऐसा कौन है जिस पर कभी विपत्ति न आई हो? राजाका प्रिय सदा कौन रहता है? कालके गालसे कौन बचा है? जिसके पास धन नहीं उसे कौन चाहता है? दुर्जनका साथ कर कुशलसे कौन रह सकता है?

(१४८) सचाई सदा स्थिर रहेगी, पर झूठ पल भर ही ठहरेगी।

( १४९ ) जो अपने पुत्रोंको ताड़ना करता है; वास्तवमें वही अपने पुत्रोंको प्यार करता है।

( १५० ) नदियोंके समागमसे समुद्र तृप्त नहीं होता, सब प्राणियोंके संहारसे काल तृप्त नहीं होता। सज्जनोंकी बातोंसे चित्त नहीं अघाता। सुख और सम्पत्तिसे मनुष्य कभी नहीं अघाता।

( १५१ ) बुद्धिमान स्त्री अपना घर आप बाँधती है; पर मूर्खा उसे अपने हाथोंसे ढा देती है।

( १५२ ) नदी और नारियोंका समान स्वभाव है। नदीमें जल बढ़नेसे नदीके बीच और किनारोंका नाश होता है; इसी प्रकार स्त्रियोंमें अवगुण बढ़नेसे, कुल और जातिका नाश होता है।

( १५३ ) महात्मा पुरुषोंका जीवन हमारे लिये अञ्जनके समान है। उसके मनन व अनुसरण करनेमें, हमारे नेत्र दिव्य दृष्टि प्राप्त करते हैं।

( १५४ ) जिस वृक्षमें फल नहीं होते, उ छोड़ जाते हैं। सरोवरका जल सूखजाने पर वहाँसे उड़ जाते हैं। धन न रहनेसे हितु स्नेह देते हैं। बनके जलजानेसे मृग उसे छोड़ जाते हैं यह निश्चय होता है कि "संसार मतलबका

( १५५ ) सिर्फ दो कारणोंसे मनुष्य बड़े करलेते हैं ( १ ) "शौक" ( २ ) "डर"।

( १५६ ) मनुष्यके लिये धन ही सब कुछ है, इस लिये धनकी रक्षा मुख्य है।

( १५७ ) स्वास्थ्य-रक्षाके विचारसे एक मासमें एक या दो बार व्रत अवश्य करना चाहिये। "माईकेल-सोलिम" १८८ वर्षकी आयु पाकर मरा था। वह सप्ताहमें २ बार निराहार व्रत करता था।

( १५८ ) क्रोधसे मनुष्यकी शक्ति जाती रहती है, और उसका दबाव कोई नहीं मानता।

( १५९ ) सदैव इस बातका ध्यान रखो कि पुरुषार्थ बिना जीवन निस्सार है।

( १६० ) लोभसे नाना प्रकारके भय आ घेरते हैं। चित्त चंचल रहता है तथा सुख और प्रसन्नताका लेश-मात्र भी नहीं रहता।

( १६१ ) हमारे शरीरका कुछ ठिकाना नहीं। जो कुछ करना है सो करते चलो।

( १६२ ) शील गुण होनेसे मनुष्य निष्पक्षपात हो जाता है और प्रत्येक अवस्थामें सन्तोष करता है।

( १६३ ) विनीत होनेसे मनुष्यको सुख और शान्ति प्राप्त होती है, चित्त स्थिर रहता है और सद्ज्ञानका विकाश होता है।

( १६४ ) निर अहङ्कार होनेसे, मनुष्य बहुत सुखी हो जाता है; उत्साह-सम्पन्न और सन्तुष्ट रहता है।

( १६५ ) इन्द्रियोंको अपने आधीन रखनेसे शान्ति प्राप्त होती है, शुद्ध विचार उत्पन्न होते हैं, मनुष्य सभ्य हो जाता है, उसका स्वास्थ्य अच्छा रहता है, तथा सर्वत्र आदर पाता है।

( १६६ ) तुम स्वतन्त्र होनेके लिये विद्वान और कला-कुशल बनो, न कि दासत्व और नौकरीके निमित्त।

( १६७ ) उत्तम कर्मोंका करना सुखकारी है और उन्हींका न करना पश्चात्तापकारी होता है।

( १६८ ) कुपढ़ होते हुए अपने आपको विद्वान प्रकट करना, दरिद्री होकर बड़े बड़े मनोरथोंकी चाह करना, बलवानसे शत्रुता करना, बिना बुलाये जाना, बिना पूछे बकना, निष्कारण क्रोध करना, ये लक्षण मूर्खोंके हैं।

( १६९ ) पुरुषोंका सब से प्रबल शत्रु क्रोध है और सब से बड़ी व्याधि लोभ है; इसलिये शत्रु व व्याधि से बचनेवाले पुरुषों को उचित है कि वे क्रोध और लोभ को त्याग दें।

( १७० ) एकबार अपराध हो जाने पर पश्चात्ताप करो और बार बार उसका अवसर न आने दो।

( १७१ ) अच्छे मनुष्य को बुद्धि बल व उद्योग से सब वस्तुएँ सुलभ हैं।

( १७२ ) प्यारी से प्यारी वस्तु के लिये भी वचन भंग न करो और न झूठ का आश्रय लो।

( १७३ ) मनुष्य को सर्वदा अधर्मों से दूर रहना चाहिये ; क्योंकि यह शरीर आधि-व्याधि युक्त एवम् क्षण-भङ्गुर है।

( १७४ ) मादक द्रव्यका सेवन और जुआ का खेल,—ये सम्पत्ति, स्वतन्त्रता और मर्यादा के नाशक हैं।

( १७५ ) स्व-स्त्री, स्व-धन और भोजन इन तीनों में सन्तोषी रहना चाहिये। पढ़ना, जप और दान इन तीनों में असन्तोषी रहना चाहिये। "चाणक्य"।

( १७६ ) बिना प्रमाण किसी को दोष लगाना, सज्जनों के साथ बुरा बर्ताव रखना, राजभक्तों और देश-हितैषियों के कार्यों को सन्देह की दृष्टिसे देखना, अपने नाश का बीज बोना है।

( १७७ ) जो मनुष्य अपना कार्य छोड़कर दूसरों का कार्य साधन करते हैं, वही सत्पुरुष हैं, जो अपना पराया दोनोंका कार्य साधन करते हैं, वे सामान्य पुरुष हैं और जो अपने हित के लिये परकार्य नष्ट करते हैं, वे मनुष्यों में असुर हैं। "भर्तृहरि"।

( १७८ ) यदि तुम्हारे पूर्वपुरुषों का कोई सुकार्य अपूर्ण ही पड़ा हो, तो उसे यथाशक्ति पूरा कर, भागीरथ के समान कुलश्रेष्ठ कहाने की चेष्टा करनी चाहिये।

( १७९ ) दुष्टोंके साथ किये सैकड़ों उपकार नष्ट

हो जाते हैं, इसी प्रकार मूर्खों को दिये अच्छे अच्छे उपदेश भी नष्ट हो जाते हैं।

( १८० ) यदि अपनी जीवन-वाटिका की शोभा चाहो तो उसमें 'स्वदेश प्रेम' का वृक्ष लगावो और उसे राष्ट्र-भक्ति के सुधा सम जल से सींचते रहो।

( १८१ ) वीर स्वयं अपने पराक्रम से अपना आधिपत्य जमा लेता है; जैसे वन-जीवोंने न तो सिंहका राज्याभिषेक किया, न और कुछ; परन्तु वह राजा बना रहता है।

( १८२ ) यदि तुम्हारी हानि से तुम्हारी जातिका उपकार और मृत्यु से देश का कुछ उद्धार होता हो, तो तुम हानिको लाभ और उस मृत्यु को जन्म समझो; क्योंकि देश के लिये मरना वास्तव में अमर होना है।

( १८३ ) सच्चे पुरुष की बात पर लोग बिना शपथ खाये ही विश्वास रखते हैं और झूठे का सैकड़ों शपथ खाने पर भी कोई विश्वास नहीं करता।

( १८४ ) जब चित्तमें लोभ, अन्याय और पाप की तरङ्गे उठ रही हों, तब किसी महा-पुरुष का जीवन-चरित पढ़ने लग जाओ या किसी प्रिय मित्र या आत्मज की मृत्यु का स्मरण करो।

( १८५ ) दुखी और रोगी को देख कर कदापि मत हँसो। सम्भव है कि काल वही दशा तुम्हारी भी हो।

( १८६ ) जो धन की खोज में अपनी आत्मा की शान्ति और उस परमात्माका चिन्तन खो देता है, उसे उस मूर्ख से कम न समझना चाहिये जो अपने घर सजाने का सामान घर बेच कर मोल लेता है।

( १८७ ) मृदु वचन व बुद्धिमानी से दान करने में उदारता विराजती है, न कि अधिक दान करने में।

( १८८ ) जो शिक्षक अपने शिष्यों को पुत्रवत न जान, उनके प्रति अपने कर्तव्य का पालन नहीं करता, उसे गुरु कहलाने का अधिकार नहीं है। उन शिक्षकों को जो अपने शिष्यों को सभ्य दृष्टि से न देख, स्वार्थवश परमार्थ का मार्ग नहीं दिखलाते, संसार में मुहँ नहीं दिखलाना चाहिये।

गोस्वामी तुलसीदासजी ने भी कहा है :—

"हरै शिष्य-धन शोक न हरई।
सो गुरु घोर नर्क महँ परई॥"

( १८९ ) परिश्रमी के लिये समय खज़ाने के लिये है और आलसी को बोझ के समान।

( १९० ) प्रत्येक विषय पर गंभीरता से काम लेकर भली भाँति विचार करो। शीघ्रता से और बिना सोचे मित्र न बनाओ। जो बन चुके हैं, उन्हें शीघ्र ही मत त्यागो।

( १९१ ) निन्दा करनेवाले मनुष्य उन मक्खियों के

समान हैं, जो कि मनुष्य के सब अङ्ग छोड़ घाव पर ही बैठती हैं।

(१९२) एक झूठ बोलने के लिये सैकड़ों झूठी बातें बनानी पड़ती हैं; अतः मनुष्य को उचित है कि झूठ कदापि न बोले।

(१९३) बुद्धिमान देश-हित के निमित्त मान और अपमान का विचार त्याग यथाशक्ति देश-सेवा का व्रत पालन करते हैं।

(१९४) बने ठने मनुष्य दालचीनी के वृक्ष के तुल्य हैं; क्योंकि दालचीनी का छिलका ही भीतरी भागों की अपेक्षा मूल्यवान होता है।

(१९५) मनुष्यका मुख ही उसके गुणोंका सच्चा सूची-पत्र है। उसका भूत भविष्य उसके मुख परही दिखता है।

(१९६) जो मनुष्य अपनी भूल से शिक्षा नहीं लेता, वह महा मूर्ख है।

(१९७) वनमें रहने तथा मौनी होनेसे कोई मुनि नहीं होता। घरमें रह कर ही जो श्रेष्ठ कार्य करता है, वही साधु है। "महाभारत"।

(१९८) क्षमा बुद्धिमानों का अमूल्य भूषण है और ईश्वर-प्राप्तिका सुगम उपाय है।

"क्षमा खड्ग लीन्हे रहै; अरिसों कहा बसाय।
अग्निपरी तृण रहित थल, आपहु ते बुझिजाय॥"

(१९९) जो शत्रुको भी मित्र बनाना चाहें, उन्हें चाहिये कि किसी से बैर न करें; दान देवें; समय की मर्यादा न तोड़ें और सबके हित की बात कहें।

(२००) बुद्धिमान दूरसे ही बड़े बड़े कार्य कर डालते हैं; इसलिये बुद्धिमान के बड़े लम्बे हाथ होते हैं, ऐसा कहें तो अनुचित नहीं।

(२०१) अन्याय से पैदा किया द्रव्य वंशनाश कर देता है और न्याय से संगृहीत द्रव्य पुत्र पौतों तक रहता है।

(२०२) शत्रुको विजय करने के निमित्त उपकार का बाण ऐसा ही अचूक है, जैसा प्रज्वलित अग्निके शान्त करने में जल।

(२०३) दूसरोंके सुखों को देखकर डाह करनेवाले पुरुष सदा दुखी रहते हैं।

(२०४) जिस प्रकार भूमि से भारी माता और स्वर्ग से भारी पिता है; इसी प्रकार सब से हलका और नीच कर्म चाकरी करना और भीख माँगना है।

(२०५) रोग रहित रहना ही इस लोक में परम सुख है। कहा भी है "एक तन्दुरुस्ती और हज़ार न्यामत"।

(२०६) जिसके आज्ञाकारी पुत्र, मृदु-भषिणी नारी और धनदा विद्या हो, वही संसारमें पूरा सुखी है।

(२०७) अपने किसी समीपवर्ती की निन्दा मत करो। मित्रों की ज्योनार, नाच रंग आदि खुशी के अवसरों पर जाने में सङ्कोच करो, किन्तु उनकी आपत्तियों में बिना बुलाये अवश्य सम्मिलित हो।

(२०८) पर-स्त्रियों से अधर्म करना, दूसरे का धन ग्रहण करना, अपने मित्रों को छोड़ देना,—इन तीनों दोषों से मनुष्य का नाश हो जाता है।

(२०९) यदि तुम चाहते हो कि हमारी आज्ञा सब कोई माने तो, पहिले तुम औरों की आज्ञा मानना सीखो।

(२१०) अधर्म करने से पहिले तो वृद्धि होती है और पीछे सर्वनाश होजाता है। "मनु"।

(२११) जिस प्रकार रक्षकोंमें 'इन्द्र', भक्षकोंमें 'अग्नि' से बढ़कर कोई नहीं है; इसी प्रकार स्वर्ग और प्रतिष्ठा चाहनेवालोंमें, वही सर्व श्रेष्ठ है जो कि देश-भक्त है।

(२१२) विद्या व धनको पाकर अभिमानी उद्दण्ड हो जाता है; पर सज्जन पुरुष इसे पाकर नम्र होते हैं।

(२१३) रावणने रावणको मारा; रामने नहीं।

(२१४) अपने शत्रु और मित्रको सर्वदा अपनेमें ही देखना चाहिये।

(२१५) जो अपने जीवनका निरादर करता है, फिर उसका आदर कौन कर सकता है?

( २१६ ) बे-उपजाऊ भूमि खाद डालनेसे उपजाऊ हो सकती है; इसी प्रकार अपने स्वभावको सुधारनेसे मनुष्य धर्मात्मा हो सकता है।

( २१७ ) नर्क-द्वार बड़ा और सड़क चौड़ी होती है। उसमें जानेवाले भी बहुत होते हैं। स्वर्गका दरवाज़ा छोटा और सड़क तङ्ग होती है। वहाँ बहुत कम यात्री जाते हैं।

( २१८ ) स्त्री पुरुष जहाँ एक साथ प्रेमसे रहते हैं, वहाँ सर्वदा कल्याण रहता है।

( २१९ ) पुरुषकी उन्नति व अवनति स्त्री पर निर्भर है। यदि वह सुशिक्षिता है, तो पतिकी उन्नतिका कारण है और यदि मूर्खा है तो अवनतिका कारण होगी।

( २२० ) संसारमें भाग्यवान वही है, जिसकी स्त्री प्रतिष्ठापन्न है।

( २२१ ) ऐश्वर्यकी कामना करनेवालोंको उचित है कि सत्कार और उत्सवके समयमें भूषण, वस्त्र और भोजनादिसे स्त्रियोंका नित्य प्रति सत्कार करें। "ऋ० द० स०"

( २२२ ) संसारका आनन्द एक शब्दमें है; वह शब्द "सुशीला-भार्या" है।

( २२३ ) जो अपनी स्त्रीकी प्रतिष्ठा नहीं करता, वह अपनी अप्रतिष्ठा अपने हाथसे करता है।

(२२४) जिसको पतिव्रता पत्नि प्राप्त हुई है, वह पुरुष इस जगमें धन्य है। उसका जीवन द्विगुण हो जावेगा।

(२२५) जैसे कमान और डोरीका सम्बन्ध हैं ; वैसे ही मनुष्यका सम्बन्ध स्त्रीसे है। यद्यपि डोरी कमान को झुकाती है ; परन्तु वह उसकी आज्ञा पालन सदैव करती है।

(२२६) यह संसार न तो भला है न बुरा है। जैसे अग्नि जब हमको उष्णता पहुँचाती है तब हम कहते है कि "अग्नि क्या ही उमदा चीज़ है।" और जब वह बदनके किसी भागको जला देती है तो हम उसको निन्दा करने लग जाते हैं। यही दशा इस संसारकी है।

(२२७) जितने भी शुभकार्य करोगे, उतना ही तुम्हारा अन्तःकरण शुद्ध होगा।

(२२८) अंगमें मर्यादा रहनी चाहिये। सांसारिक कार्य कुशलतासे करने चाहियें।

(२२९) कुलीन स्त्रियाँ लज्जासे शोभायमान होती हैं। स्त्रियोंका रूप एक "पतिव्रत" मात्र है।

(२३०) सदा स्वच्छतासे रहकर, मधुरतासे थोड़ा बोलना चाहिये। अभिमान व लड़ाई कदापि नहीं करनी चाहिये।

(२३१) स्त्रीको बिना पतिकी आज्ञाके घरसे बाहर पैर रखना, भयंकर अपराध किये के बराबर है।

(२३२) स्त्री को बचपनमें माकी शिक्षामें, यौवनावस्थामें पतिकी आज्ञामें और वृद्धावस्थामें पुत्रके आश्रय ही चलना चाहिये।

(२३३) पतिसे प्रेम करना, नौकर आदमियों पर दया करना, सासु ससुरसे नम्रतासे बर्ताव करना, जँवाईसे प्रेम रखना, वृद्धोंका मान रखना, सर्वदा प्रसन्न चित्त रहना,—ये लक्षण अच्छी स्त्रीके है।

(२३४) बाहरसे आये हुए पतिके साथ नम्रतासे भाषण करना, उसका सर्व प्रकार सत्कार करना, अपने अन्तःकरणमें उसके प्रति पूज्य बुद्धि रखना, स्त्रियोंको ये बातें सदैव ध्यानमें रखनी चाहियें।

(२३५) पतिसे कपट रखकर अच्छेको बुरा और बुरेको अच्छा करनेवाली, घरके पदार्थ चोर कर बेचनेवाली, लड़की पर विशेष प्रीति रखनेवाली,—ये लक्षण दुष्टा स्त्रियोंके हैं।

(२३६) सद्विवेकसे अच्छी बुद्धि रखो।

(२३७) जल्दी सोना चाहिये और जल्दी ही उठना चाहिये।

(२३८) जागते समय निठल्ले न बैठो, कुछ न कुछ उत्तम कार्य अवश्य करते रहो।

(२३९) सुन्दर स्वरूप की अपेक्षा सुन्दर स्वभाव अच्छा है। सुन्दर स्वरूप तो नेत्रोंको ही अच्छा लगता है, किन्तु सुन्दर स्वभाव पुष्प-गन्ध सम चित्तको भी हर लेता है।

(२४०) उदार एवं श्रेष्ठ विचार सदा मनमें रखो।

(२४१) मनुष्यका भूषण रूप है, रूपका भूषण सद्गुण है, गुणका भूषण ज्ञान है और ज्ञानका भूषण क्षमा है।

(२४२) अपने शरीरको कोई सा भी व्यसन मत लगने दो।

(२४३) इस बातका भली भाँति ध्यान रखो कि, कहीं अन्त समयमें यों न कहना पड़े कि "हाय! हमने जन्म लेकर क्या किया? इस दुर्लभ नर-जीवनको व्यर्थ ही बिता दिया।"

(२४४) जो सर्वदा अपने शरीरको साफ रखता है, उसे किसी प्रकारकी दूषित वायुका भय नहीं।

(२४५) जितना विश्राम अच्छा लगे उतना ही लो; न कम लो न अधिक।

(२४६) आज का काम कल पर कदापि नहीं छोड़ना चाहिये।

(२४७) मितव्ययी बनो ; मितव्ययतासे घर
लक्ष्मी निवास करती है।

(२४८) यत्न करना चाहिये, फल अवश्य मिलेगा
इसमें सन्देह नहीं।

(२४९) अपना काम करके चुपचाप बैठनेमें सम
धान न जानो।

(२५०) पैसा मिलना सहज है ; परन्तु उसका स
उपयोग करना कठिन है।

(२५१) जिसको बहुत पैसा मिलता है, उसक
बुद्धि समान नहीं रहती।

(२५२) छोटा या बड़ा कोई भी काम हो, कि
बिना कुछ भी नहीं होता ; इसलिये तुम सदा प्रय
करो, जिससे कि भाग्यवान बनो।

(२५३) जब तक चित्त सावधान नहीं रहता, त
तक सुख सन्तोष कुछ भी नहीं मिल सकता।

(२५४) प्रातःकाल उठना चाहिये, ईश्वरक
चिन्तन करना चाहिये और नित्य नियमानुसा
कुछ सुभाषित भी याद करना चाहिये।

(२५५) हमें अनेकानेक असुविधाओंका सामन
करना है। हमारे पुराने विचार, दरिद्रतासे टक्कर लेना
येही असुविधाएँ हैं।

(२५६) यह विश्वास करलो कि अपनी सामग्र

का उपयोग कर, दृढ़ निश्चयके साथ यदि उद्योग किया जावे और मिलकर एक विचारसे काम लिया जावे तो अवश्य सफलता प्राप्त होगी। "जस्टिस रानडे"।

( २५७ ) अपने विचार हर किसीसे मत कहो और बिना विचारे कोई काम भी न करो। मेल-जोल सबसे रखो; परन्तु किसीको मुँह न लगावो।

(२५८ ) जो तुम्हारे सच्चे मित्र हैं और जिनको तुम परीक्षा करचुके हो, उनके लिये अपने प्राण तुच्छ समझो। परन्तु 'साहब सलाम' होते ही किसी नये आदमीको मित्र मानकर दावतपर दावत मत देने लगो।

( २५९ ) पहिले तो किसीके झगड़ेमें हो मत पड़ो और यदि पड़ो, तो शत्रुको दाँत खट्टे किये बिना कदापि न छोड़ो; जिससे फिर कभी वह तुम्हारा सामना करनेका साहस हो न करे।

( २६० ) अपनी आय देख कर व्यय करना चतुरोंका काम है।

( २६१ ) बातें सबकी सुनो; पर अपनी बातें सब आदमियों से कहते न फिरो। सबकी बातें सुन लो, परन्तु किसी बातका एक निश्चय न कर डालो।

( २६२ ) पोशाकें मूल्यवान हों, पर भड़कीली न हों; क्योंकि पोशाक से ही प्रायः मनुष्य के चाल-चलन

(२६३) किसीसे क़र्ज़ न लेओ; क्योंकि क़र्ज़ लेनेका प्राय: यही नतीजा होता है कि धनके साथ मित्रतासे भी हाथ धोना पड़ता है और क़र्ज़ लेनेसे कम ख़र्चका अभ्यास छूट जाता है।

(२६४) सौ बात की एक बात यह है कि, सदा सच्ची सीधी राह पर चलो। इससे तुम्हारे से किसी की बुराई न होगी। "शेक्सपियर"।

(२६५) मनुष्य को ईश्वरने फलाहारी बनाया है; क्योंकि दाँत जबड़े हाथ नाखून इसके सुबूत हैं। आप प्रश्न करोगे कि "क्या इनसे माँस नहीं खा सकते"? इसका उत्तर है कि, यदि ईश्वर माँसाहारी ही बनाता तो सिंहादि पशुओं के समान बनाता। परन्तु मनुष्य के सम्पूर्ण अंग बन्दरके समान हैं और बन्दर फल-भोजी है, न कि माँस-भोजी।

(२६६) यदि माँस ईश्वर-प्रदत्त भोजन होता, तो मुमकिन था कि वह भी अन्य माँसाहारी पशुओं की तरह माँसको कच्चा ही भक्षण करता—परन्तु मनुष्य-जातिको कच्चे माँससे सख्त परहेज़ है। माँस पकाना कोई कुदरती अमल नहीं है।

(२६७) मादक द्रव्य कदापि सेवन नहीं करनी चाहियें।

(२६८) हमारी जातिका भविष्य केवल इसी बात

पर निर्भर है कि, हम अपने कार्यों को परम उपयुक्त और सबसे अधिक आवश्यक बना सकेंगे वा नहीं; क्योंकि जो मनुष्य अपने परिश्रम से अपने निवास-स्थान और सहवर्तियोंके कल्याणके लिये उनको आर्थिक और नैतिक उन्नति करता है, वह पुरष्कारसे वंचित नहीं रह सकता।

( २६८ ) भाग्य बाज़ार के समान है। जैसे कुछ देर ठहरनेसे बाज़ारमें बेचनेके लिये लाये गये पदार्थों का भाव बहुधा घट जाता है; वैसे ही योग्य अवसर प्राप्त होने पर कार्यका निर्वाह न करनेसे भाग्य की कृपा कम हो जाती है। "लार्ड बेकन"।

( २७० ) जिनके मनमें सदा शंक और शुबह लगा रहता है, उनको शक करने का एक न एक कारण मिल ही जाता है।

( २७१ ) प्रसिद्ध से प्रसिद्ध वीर की वीरश्री में मालिन्यता आ जाती है; अपार शास्त्रीय ज्ञान भी वायु समान तरल है; भीमसेन महा पराक्रमी का भी बल तुच्छ है; यदि ये तीनों बातें मनके शासनसे रहित हों।

( २७२ ) ज़िन्दगी एक बाज़ीके समान है। हारना जीतना तो हमारे हाथमें नहीं है, पर बाज़ीका खेलना हमारे हाथमें है।

( २७३ ) मूर्खों की बात पर विशेष

करना आवश्यक नहीं; पर पण्डित यदि मूर्खों की भाँति बात करे तो क्या करना चाहिये ?

(२७४) सत्यके सिवाय मिथ्या प्रशंसासे किसी की महिमा नहीं बढ़ सकती और इससे धर्म की प्रवनतिके अतिरिक्त उन्नति नहीं हो सकती।

(२७५) रुपया बे पैर चलता है। यह कौड़ीला साँप है। इसे आस्तीनसे निकाल दो।

(२७६) खेद की बात है कि लोग शरीर, बल पाकर भी कुछ काम नहीं करते। आलसी लोगोंको धनी भी जी खोल कर कुछ नहीं देते।

(२७७) उद्योगी पुरुषके अन्तःकरणमें प्रतिदिन कोई भला काम किये बिना सन्तोष नहीं होता। उद्यमी प्राणियों को सूर्य्य भगवान् स्वयं निरन्तर जगाते हैं, अर्थात् उद्यमी लोग सूरज उगते ही अपने अपने कामोंमें लग जाते हैं।

(२७८) चींटियें भी नित्य श्रद्धा सहित यत्न करके खाती हैं, तो मनुष्यके लिये कहना ही क्या ?

(२७९) सुख, दुःख, वृद्धि, क्षय, कीर्ति, अपकीर्ति सब मनुष्यों को अवश्य होती है; परन्तु सहनशीलतासे उन्हें सहन करना चाहिये। चन्द्रमा भी वृद्धि क्षयादि आपत्तियों को सहन करता हुआ भी, अपनी सहनशीलता नहीं छोड़ता।

(२८०) किसी [illegible] डर कर [illegible] छिपाये डर कर [illegible] हुए [illegible] चिह्न है।

(२८१) अगर कोई काम [illegible] है तो [illegible] तुरन्त सहायक है, तो वह एक मात्र दान है। [illegible]

(२८२) लेन देन बिन काम नहीं चलता और मनुष्य ऐसा कठोर है कि बिना ब्याजके रुपया नहीं देता; अतएव क़र्ज़ देने की आज्ञा जारी करनी पड़ी। "वेकन"।

(२८३) जो जन समुदाय कालान्तर में एकता का रूप धारण नहीं कर लेता, उसमें छिन्न-भिन्नता रहती है और जिस एकता का निर्भर जन-समुदाय पर होता है, वह निर्दयता कहाती है।

(२८४) सम्पूर्ण शरीर भी सुख का घर नहीं है। मस्तिष्क तथा बुद्धिमें भी सुख नहीं; क्योंकि पागल को क्या पागलपनमें सुख नहीं होता? प्राणमें भी सुख नहीं है। सुख का स्थान मनुष्यके अस्तित्वसे परे है।

(२८५) ज्यों ज्यों बालक अपनी छाया को पकड़ने दौड़ता है, त्यों त्यों वह आगे बढ़ती जाती है। इतनेमें माताने उसके हाथसे सिरको पकड़ लिया। छायमें भी वही रूप देख पड़ा और बालकने समझ लिया कि छाया को पकड़ लिया।

नरक का निर्णय मनुष्यका है। वास्तवमें उसीके भीतर स्वर्ग और नर्क हैं। "स्वा० रामतीर्थ"।

( २८६ ) तपस्वी वही है, जो सत्यता पूर्वक अपना कर्तव्य पालन करता है। लज्जवान वही है जो बुरे कर्मों से दूर रहता है।

( २८७ ) सच्चा कुटुम्ब वही है, जहाँ सर्वदा सुमति निवास करती है।

( २८८ ) सुपुत्र और सज्जन अपना वचन यावज्जीवन निवाहते हैं।

( २८९ ) जो मनुष्य अपने वचनोंसे पतित होता है, उसकी बातों पर विश्वास नहीं करना चाहिये।

( २९० ) दुष्टों का संग सदा निन्दनीय है। किसी की बात काटना और बिना सोचे उत्तर देना, मूर्खों का लक्षण है।

( २९१ ) बहुत सी चीज़ों को यह संसार टोहता फिरता है और ठोकरें खाता फिरता है; क्योंकि राह बतानेके लिये उन्हें स्त्रियोंकी पूरी सहायता नहीं मिलती। "जान व्याज किनर"।

( २९२ ) सब कार्यों को समझकर नियमानुसार करना चाहिये। "बाइबल"।

( २९३ ) आनन्द पूर्वक रहना, अच्छे जीवन का विरोधी नहीं है। "अरिस्टमस"।

( २९४ ) मनुष्यका दुःख दूर करना, यह काम देवताओं का है; परन्तु यह स्त्रियोंमें अधिक पाया जाता है। "वलजाक"।

( २९५ ) ईश्वर ने बुद्धि की कोई सीमा नियत नहीं की है। उसने मृत्यु को ही इस संसारमें उसकी सीमा नियत की है। "वेक"।

( २९६ ) दस्तकार आदमी के कामके साथ खुशी भी शामिल रहती है। मनुष्य को और कोई काम पेट भरनेके लिये इतना सुखकारी नहीं है, जितना कि दस्तकारी। दस्तकारी से चाहे लाभ कम हो, परन्तु मनुष्य उस कार्य से सुखी और प्रसन्न रहता है। "स्टीवनसन"।

( २९७ ) क्या ऊपरी सजावट की इच्छा सदाचार कही जा सकती है? अवश्य! परन्तु इच्छा शुभवासना युक्त हो।

( २९८ ) व्यापार असलमें जागीर है और व्यवसाय लाभ और इज्जतकी जगह है। किसान जो खड़ा रह कर हल चलाता है; उस भले आदमी (जेन्टिलमैन) से अच्छा है जो घुटने टेक कर गिड़गिड़ाता है। "फ्रैंलिन"।

( २९९ ) सर्वदा श्रेष्ट कार्यों में अपने मनको प्रवृत्त करो; बुरे कार्यों से बचते रहो। सच्चा सुख प्राप्त करनेका यही सुगम उपाय है।

( ३०० ) उस परम पिता जगदीश्वरको भूलो

रात्रि दिवस उसको याद रखो। उसके प्रेमसे गुणानुवाद गावो। उसने तुम हमको बनाया है। बारबार उसके चरणोंमें भक्ति पूर्वक अपना मस्तक झुकाओ।

## प्रभु-प्रार्थना।

गणवर गणवर करतर चरण!
परपद शरण गजन पथ कथक!
अमदन! गतमद! गजकर यमत्त!
भ्रममय! जय जय घन बन दहन॥

समाप्त।

## LESSON 4.—THE ALPHABET.

| Capitals | Small Letters | Names | Capitals | Small Letters | Names |
|---|---|---|---|---|---|
| A | a | এ | N | n | এন্ |
| B | b | বী | O | o | ও |
| C | c | সী | P | p | পী |
| D | d | ডী | Q | q | কিউ |
| E | e | ঈ | R | r | আর্ |
| F | f | এফ্ | S | s | এস্ |
| G | g | জী | T | t | টী |
| H | h | এচ্ | U | u | ইউ |
| I | i | আই | V | v | ভী |
| J | j | জে | W | w | ডব্লিউ |
| K | k | কে | X | x | এক্স |
| L | l | এল্ | Y | y | ওআই |
| M | m | এম্ | Z | z | জেড্ |

*Obs.*—After pupils have been thoroughly exercised in *describing*, *writing*, *naming*, and *distinguishing* the *capitals*, they should do the same with the *small* letters. The vernacular letters should be read only in their modified sounds as explained in Obs. 2, page 7.

*Obs.* 1.—Let children be exercised, for a short time, in the *sounds* and *powers* of vernacular letters, *as things quite distinct from the names.* Thus: ক as named = ক + অ; but the word কীট is never read as ক + অ + ঈট or কঈট. It is read simply as ক্ + ঈট, the vowel ঈ being joined directly to ক্, without the sound of অ. From other instances like the above, children should be made to see clearly that, in the vernacular alphabet, the *sounds* are things quite distinct from the *names*, except in the case of the vowels অ, আ, ই, &c., the names of which faithfully represent their *sounds.* Next, let children be told, that, in the English alphabet too, the *names* which they have learnt are not faithful representatives of the *sounds*, except in the case of the vowels *a*, *e*, *i*, *o*, *u*; and that, as in the vernacular, the *sounds* alone are thought of in *reading*, while the *names* are used in *spelling*. The sounds of the English letters should now be taught. Thus *B*, *named* বী, *sounds* like ব without the vowel sound of অ; *C*, *named* সী, *sounds* like ক্. (The hard sound of *c* and *g*, and the long or name sounds of vowels being only taught at this step, to avoid confounding children.) In exhibiting the sounds by vernacular letters, every care should be taken to make pupils read them only in their modified sounds, as explained in Obs. 2, page 7. The sound of *W* has been represented by ্ব, which the teacher should point out to be not the letter ব by itself, but ্ব as joined to another consonant preceding, as in শ্ব, হ্ব, &c.

2.—To enable children to name letters with accuracy, the teacher should show them clearly the positions of the tongue, the upper and lower lips, and the teeth in pronouncing them; and make his pupils imitate what he does, till they can pronounce every letter correctly and distinctly.

3.—While learning the sounds of letters, pupils should mark that *a*, *e*, *i*, *o*, *u* have full sounds of themselves without the aid of any other letter, and are called vowels; while *b*, *c*, *d*, &c., cannot be sounded without such aid, and are therefore named consonants; except *w* and *y*, when *w* sounds much like *u*, and *y* like *i*, for then they are vowels like *u* and *i*.

## LESSON 7.—LONG SOUNDS OF VOWELS PRECEDED BY A SINGLE CONSONANT.

| | | a<br>এ-ে | e<br>ঈ-ী | i<br>আই | o<br>ও-ো | u<br>ইঈ | y<br>আই |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| b | ব্ | ba | be | bi | bo | bu | by |
| c | ক্ | ca | — | — | co | cu | — |
| d | ড্ | da | de | di | do | du | dy |
| f | ফ্ | fa | fe | fi | fo | fu | fy |
| g | গ্ | ga | — | — | go | gu | — |
| h | হ্ | ha | he | hi | ho | hu | hy |
| j | দ্ | ja | je | ji | jo | ju | jy |
| k | ক্ | ka | ke | ki | ko | ku | ky |
| l | ল্ | la | le | li | lo | lu | ly |
| m | ম্ | ma | me | mi | mo | mu | my |
| n | ন্ | na | ne | ni | no | nu | ny |
| p | প্ | pa | pe | pi | po | pu | py |
| r | র্ | ra | re | ri | ro | ru | ry |
| s | স্ | sa | se | si | so | su | sy |
| t | ট্ | ta | te | ti | to | tu | ty |
| v | ভ্ | va | ve | vi | vo | vu | vy |
| w | ব্ | wa | we | wi | wo | wu | wy |
| y | য়্ | ya | ye | yi | yo | yu | — |
| z | জ্ | za | ze | zi | zo | zu | zy |

[A piece of wood like the border of a slate, fitted with a handle and having a groove sufficiently deep to hold letters in a vertical position for exhibition, is the only apparatus required.]

*Obs.* 1.—The letter *a* should be first held up, and the pupils asked to *name* and *sound* it. Let it be placed on the grooved stick and its representative এ written on the board. Next, let the letter *b* be shown, *named, sounded,* and placed on the grooved stick before the letter *a*, while its representative ব্ is written on the board before এ. Pupils should now see that *b* + *a* sounds like ব্ + এ, or ব্ + ে or বে. Next, let the letter *b* be taken away from the grooved stick, and the letter *c* put in its place, after being *named* and *sounded;* children should now be told that *c* + *a* sounds like ক্ + এ, or ক্ + ে or কে. The long sound of *a* should be explained in the same manner with every other consonant. After pupils have learnt the long sound of *a* with each of the consonants before it, the long sounds of *e*, *i*, *o*, *u*, *y*, should be explained in a similar manner, noting that *y* here sounds like *i*, and is a vowel.

2.—Intelligent children hardly require all this care. Many of them catch the sounds of the vowels merely from a careful reading of the columns in the lesson five or six times.



## Lesson 8.

We do. By me. Do so to me.

I go. Ye do so. To be.

*Obs.* 1.—Pupils should be told that *to* and *do*, when words by themselves, sound like *too* and *doo.*

2.—After pupils have read and explained the above phrases, the teachers should, from these and other similar phrases, such as, 'I do,' 'We go,' 'Ye be so,' &c., clearly convey to his pupils the meanings of *I, be, do, go, he, me, no, so, to, we, ye, my, by.*

## Lesson 9.—LONG VOWEL SOUNDS PRECEDED BY DOUBLE CONSONANTS

